अर्थ—श्रावक उपयोग सहित हुआ थका उभय काल प्रभात और संध्याकालमें तीर्थंकर महाराजरूप वैद्यने कहा विधि करके सम्यक् प्रकारसे औषधके जैसा आवश्यक ( प्रतिक्रमण ) करे वह कर्म रोगरहित होता है प्रतिक्रमण नियममें साजनसिंहका दृष्टान्त है। वह इस प्रकारसे है "साजनसिंह सेठ दोनों वक्त प्रतिक्रमण करता था प्रतिक्रमण नहीं करूं तो आहार नहि करूं ऐसा नियमवाला था, एक दिन पिरोजपातसाहने कोइक अपराध होनेसे कारागृहमें डाला तो वहां रहा हुआभी सेठ पहरेदारों को ५० सोनइया हमेसां देके निरन्तर प्रतिक्रमण कीया अन्यदा दो रत्न की परीक्षा के विचारमें पातसाहने साजनसिंहको बुलाया तब साजनसिंहने कहा महाराज ! जगतमें दो रत्न तो ये हैं और तीसरा रत्न आप हैं ऐसा सुनके पातसाह प्रसन्न होके सेठका सत्कारकरके छोड़ा तब डरेहुए आरक्षकोंने सोनइये सेठको पीछे दिये तब सेठने सोनइया उन पहरेदारों को ही वापिस देके बोला अहो यह कितना धन हैं जिस कारणसे तुम्हारे सहायसे मैंने अमूल्य प्रतिक्रमण किया है" इतने कहने कर प्रतिक्रमण नियमपर दृष्टान्त कहा ॥ १ ॥

अब पोषध पदका व्याख्यान करते हैं धर्मकी पुष्टि धारण करे सो पोषध कहा जावे वह पोषध चार प्रकारका है ( १ ) आहार पौषध ( २ ) सरीर सत्कार पौषध ( ३ ) गृह व्यापार पोषध ( ४ ) अब्रह्म पौषध याने

आहार १ सरीर सत्कार स्नानादि २ घरका व्यापार काम करना ३ अब्रह्म कुसील सेवना ये चारोंका त्याग ४ प्रकारका पोषध कहा जावे उसका फल यह है।

पोसहियसुहेभावे असुहाइ खवेइ नत्थि संदेहो। छिंदेइ निरयतिरियगइ, पोसहविहि अप्पमत्तेणं ॥ १॥

अर्थ—पोषधसहित शुभ भावमें रहा हुआ अशुभ कर्मका क्षय करे है इसमें सन्देह नही है नरकतीर्यंचगतिका छेद करे है नरकतिर्यंचमें नहि जावे पोषहका विधिमें अप्रमादि भया थका १ पोषधव्रत स्थिरमें कामदेवका दृष्टान्त कहते हैं जैसे "कामदेव श्रावक पोषहमें रहा हुआ था इन्द्रने प्रशंसा कीया मिथ्यात्वी देव पिशाच हाथी २ और सर्पका ३ रूप करके बहुत प्रकारसे डराया उपसर्ग किया तो भी मन वचन कायासे बिलकुल चला नहि तब वह देव प्रसन्न होके नमस्कारपूर्वक स्तुति करके अपने अपराधकी क्षमा मांगके इन्द्रकी करीहुई प्रशंसा कहके अपने ठिकाने गया इति ॥ अथ देवार्चनस्नात्रविलेपनानिइसका व्याख्यानकहतेहैं देवश्रीजिनेंद्र उणुकी प्रतिमाका वासक्षेपसे पूजना। स्नात्र जलादिसे और विलेपन चंदनादिकसे करना ये ३ पदों करके सर्व पूजाका प्रकार सूचन कीया पूजाका फल फलसार पयन्ना सूत्रमें इस प्रकारसे कहा है—

"सयं पमज्जणे पुन्नं, सहस्सं च विलेवणे। सयसाहस्सियमाला, अणंतंगीयवाइयं ॥ १॥

अर्थ–शुद्ध भावसे मन वचन काया करके त्रश जीवकी रक्षा करनेके लिये प्रभूकी प्रतिमाको प्रमार्जन करे वह सो १०० उपवास जितनी निर्जरा पावे यह भावप्रधान निर्देश है। विलेपन करता हुआ १ हजार १००० उपवासका फल पावे। शुद्ध भावसे विधिसहित पुष्पकी माला चढाता हुआ १ लाख उपवासका फल होवे है। और गीत वादित्र करता हुवा प्रभुकी स्तुति करता हुआ अनंत उपवासका फल पावे है। अर्थात् भावस्तव करता हुआ पुण्याढ्य राजा अंतकृत केवली होके मोक्ष गया। यहां नागकेतु तथा धनदत्त सेठ वगेरेका दृष्टान्त है सो जानना ॥

अब ब्रह्मक्रिया १ दान २ तप प्रमुख ३ इन ३ पदका व्याख्यान करते हैं—ब्रह्मक्रिया ब्रह्मचर्य सुदर्शन सेठ वगेरहके सदृश पालना ब्रह्मचर्यका फल यथा—

"जो देइ कणयकोडिं–अहवा कारेइ कणयजिणभुवणं।
तस्स न तत्तिय पुन्नं–जत्तिय बंभव्वएधरिए ॥ १ ॥

अर्थ–जो नित्य क्रोड सोनैया दान देवे अथवा सोनेका जिनमंदिर करावे उसका उतना पुण्य न होवे जितना कि ब्रह्मचर्यके पालनेसे होवे है ॥ १ ॥ तथा दान अभयदान १ सुपात्रदान २ अनुकम्पादान ३ उचितदान

४ कीर्तिदान ५ ये ५ प्रकारका उसमें अभयदान-सुपात्रदानका मोक्षरूप फल है और ३ दानका भोगप्राप्तिरूप फल है—यहां अभयदानपर दृष्टान्त है। जैसे राजग्रह नगरमें सभामें बैठे भए श्रेणिक राजाने पूछा कि इस वक्तमें इस नगरमें क्या वस्तु सुलभ हैं और स्वादिष्ट है तब क्षत्रिय बोले महाराज मांस सुलभ है और स्वादिष्ट है तब अभयकुमारने विचारा कि ये लोग निर्दयी है अब दूसरी वक्त ऐसा नहीं बोले वैसाही करूं बाद रात्रिमें सर्व क्षत्रियोंके घरोंमें अभयकुमार पृथक् २ जाके बोला अहो क्षत्रियजनों! राजकुमारके शरीरमें महाव्याधि उत्पन्न हुई है, जो मनुष्यसंबंधी कलेजेका २ टांक माँस दिया जावे तो वह जीवे, और कोई भी उपायसे जीवे नहीं एसा वैद्यने कहा है इस कारणसे तुम लोग राजाकी आजीविका खाते हो सो ये कार्य तुम्हींको करना होगा। तब १ क्षत्री बोला १ हजार सोनइया लो मगर मुझे छोडो अभयकुमारने सोनइये लिये एक रात भरमें घर २ फिरके लाखों सोनइये इकट्ठे किये। प्रभातमें राजसभामें वह धन क्षत्रियोंको दिखाया और ऐसे कहा कि अरे लोको! तुम कहते थे कि मांस सुलभ है मगर आज तो इतने द्रव्यसे भी मनुष्यके कलेजेका दो टांक मांस नहीं मिला तब क्षत्रिय लज्जित हुए अभयकुमारने उनको मांस खानेका त्याग कराया इस अर्थमें श्लोक है।

"स्वमांसं दुर्लभं लोके, लक्षेणाऽपि न लभ्यते। अल्पमूल्येन लभ्येत, पलं परशरीरजं ॥ १ ॥

अर्थ–अपना मांस लोकमें दुर्लभ है. कि लाखों सोनइयोंसे भी नहीं मिले औरोंका मांस थोड़ी किंमतसे मिले
अर्थात् विचारे पशुवोंका माँस सुलभ है इस प्रकारसे औरोंको भी अभयदानकी बुद्धि धारनी ॥
तथा–तपदुष्टकर्मोंका विनाशकरनेवाला संपूर्णलब्धिको उत्पन्नकरनेवाला बाह्य अभ्यंतर भेदसे १२ प्रकारका है
कर्मोंकी निर्जरा करनेमें प्रधान तप कारण है तप दृढ प्रहारीके जैसा भव्य प्राणीको अंगीकार करना ।
तपोमुखानि–यहां मुख शब्द आद्यर्थ होनेसे भावनादिकका ग्रहण करना वह भावना भरतचक्रीके जैसी
भावनी इतनें कहने करके ब्रह्मक्रियादिक ३ पदकी भावना कही और इस चौमासे पर्वमें धर्मार्थी प्राणियोंको
आत्मनिन्दा करनी, परनिंदा नहि करनी । यहां चितारेकी पुत्रीका दृष्टान्त है, जैसे कांचनपुरके स्वामी जित-
शत्रु राजाने एक नवीन सभा कराई और उसमें चित्र करानेके लिये मंत्रीने चितारोंको सभामें भाग वेंचके
दिया । उनमें एक बुड्ढा चितारा था । उसकी पुत्री जब भोजन लेकर आवे तब वह कायचिंता करनेको जावे
तब पीछे रही लड़कीने एक मोर लिखा राजा जब सभा देखने आया तब उस मोरको जीता समझके पक-
ड़नेको हाथ डाला तब कनकमंजरी चितारेकी पुत्री हसके बोली, अहो तीन तो देखे मगर चौथा भी मिला–
राजाने पूछा, यह क्या कहा तब वा बोली महाराज ! एक तो मैं रसोई लेके आती थी तब बाजारमें एक
आदमी घोड़ा दौडाता जाता था वहां पुण्ययोगसे में बची वह पहला मूर्ख १ । दूसरे मेरे पिता जब मैं भोजन

लेके आऊं तब जंगल जावे यह दूसरा मूर्ख २। तीसरे राजाके मंत्री भी मूर्ख है कि जिसने सभीको जगह बराबर दी। और चितारे तो पुत्रादिकपरिवारवाले हैं और मेरा पिता तो अकेला है और वृद्धभी है कोई सहायक नहीं उनको सरीखा भाग देना यह तीजा मूर्ख है। चौथे आपही मूर्ख हो मेरे लिखेहुवे मोरको पकड़नेको हाथ डाला कि जिससे अँगुलियें दुख गईं ४। इस चातुरीसे रंजित हुवा राजाने उस कनकमंजरी साथ पाणीग्रहण किया। बाद रात्रिमें राजा रतिक्रीड़ाकरके जब सोता तब पहले की संकेत कीहुई दासीने पूछा हे स्वामिनि! कोई कथा कहो; तब राणी बोली एक नगरमें एक हाथका मंदिर जिसमें ४ हाथकी प्रतिमा तब दासी बोली यह कैसे बने। राणीने कहा आज तो नींदआती है वास्ते कल कहूंगी। दूसरे दिन राजा औरभी कथा सुननेको आया जब सोया तब ही दासीने पूछा कलकी कथाका क्या परमार्थ है? रानी बोली एक हाथकी देहरीमें चारभुजावाली कृष्ण-जीकी मूर्त्ति थी? और कथा कहो? तब रानी बोली एक स्त्री घड़ेमें रत्न रखके ऊपर मट्टीका खामण लगाके और यह पानी लेने गई। पानी लेके जब आई तब दूरसे ही घडेको देखके बोल उठी कि मेरे रत्न किसने निकाललिये। दासी बोली कि स्वामिनि! घड़ा उघाड़ेसिवाय कैसे जाना? तब कनकमंजरी बोली कि कल कहूंगी। तीसरे दिन फिरभी राजा आके सोया और दासीने पूछा तब राणीने कहा वह घड़ा काचका था। बाद औरभी दासीने कहा कथा कहो तब राणी बोली कि एक गांवमें एक ब्राह्मण रहता था। उसके ४ लड़के थे और एक

लड़की थी । जब पुत्री वरयोग हुई तब चारो भाई सगाई करनेकों गए। चार ठिकाने संबंधकरके आए तब चारहि वर परननेको आए ब्राह्मणकी कन्या बोली मैं किसको परनुं और ४ हि आपसमें लड़ने लगे तब उस कन्याने चितामें प्रवेश किया तब १ वर तो उसके साथहि जलगया १ विरक्तहोके यात्राको चला गया १ उसकी हड्डीयो लेके गंगा को गया १ वांहिं झुंपडी बनाके रहा जो विरक्त होके गया था उसको १ सिद्धि मिलगई उसने आके उस कन्याको जीती करी जो साथ में जल गया था वह भी जीता हुवा गंगा गया था वह भी आगया ४ च्यारों विवाद करने लगे कनकमंजरी बोली किसको व्याहेगी वा कन्या, दासीने कहा आपही कहो राणी बोली आजतो नींद आती हे कल कहूंगी राजा औरभी दुसरे दिन आया तब दासीने पूछा बाई कथा का भावार्थ तो कहो तब राणी बोली कि जिसने कन्याको जीवाई वह तो पिता और जो साथहि जला था वह उसका भाई ( साथहि पेदा होनेसे) जो गंगा गया था वह उसका पुत्र और वांहि रहा था वह उसका पति हुआ कारण की जो सेवे सो पावे। ऐसी कल्पित नवी नवी कथा कह के छ महिने तक राजाको अपने महलमें बुलाया तब राजाने बहुत मानकीया तो भी वा तो निरंतर मध्यानमें एकांत बेठके पिताके घरसंबंधी सामान्य वस्त्र पहेरके आत्मनिंदा करे हे आत्मन्! यह राजमान अथिर हें अहंकार करना नहि तेरे पिताके घरसंबंधी तो यह रिद्धि हे इत्यादि वचनोंसे आत्मनिंदा करती थी तब छल देखती हुई शोकोंने राजासे कहा की यातो आपके ऊपर कामण करती हे तब राजा परीक्षाके

लिये १ दिन अकस्मात् आके आत्मनिंदाकरतीहुईदेखके संतुष्टमानहुवा पटरानीकरी औरोंकाअपमान किया ।" इसप्रकारसे धर्मार्थियों को आत्मनिंदाकरनी ॥

और भी चौमासापर्व्वआराधनेकी इच्छावाले भव्यात्मावोंको इसदिनमें अपने २ अतिचारआलोवना गुरुवादिकके सामने मिच्छामिदुक्कडंदेना वहां साधुवोंके चरणसित्तरी ( ७० ) करणसित्तरी ( ७० ) मिलने से एकसोचालीस १४० अतिचारहोतेहे सो नाममात्रलिखतेहे व्रत ५ श्रमणधर्म १० संजम १७ वैयावच्च १० ब्रह्मगुप्ति ९ ज्ञानादि ३ तप १२ कषायनिग्रह ४ ये ७० भेद चरणकेहैं.

पिंडविशुद्धि ४ समिति ५ भावना १२ प्रतिमा १२ इंद्रियनिरोध ५ पडिलेहण २५ गुप्ति ३ अभिग्रह ४ ये ७० करणके भेदहे इनमें जो अतिचारहुवेहोय उसका मिच्छामिदुक्कडं, श्रावकोंकेतो १२४ अतिचार होतेहे सो लिखतेहे गाथा—

पणसंलेहण ( ५ ) पन्नरसकम्म ( १५ ) नाणाइअट्ठपत्तेयं २४ ।
वारसतव ( १२ ) विरयतिगं ( ३ ) पणसम्म ( ५ ) वयाणपत्तेयं ( ६० ) ॥ १ ॥

व्याख्या—संलेखनाके ५ अतिचार कहतेहे, ( १ ) यहां इसतपके प्रभावसे मनुष्यराजादिकहोऊं यह ( इहलो-

(२) इसअनुष्ठानसेपरलोकमें इंद्रादिकहोऊं ( यह परलोकाशंसा ) ( ३ ) मेनें अनशनकियाहे
काशंसा कहिये ) ( २ ) इसअनुष्ठानसेपरलोकमें इंद्रादिकहोऊं ( यह जीविताशंसा ) ( ४ ) अनसन कीयाहे मगर कोई
लोकोंमें पूज्यहुं इससे बहुतकालतकजीवुं तो ठीकहै ( यह जीविताशंसा ) ( ४ ) अनसन कीयाहे मगर कोई
पूजतानहिहे आधिव्याधी से पीडितहोनेसे जल्दीमरूं तो ठीकहे ( यह मरनाशंसा ) ( ५ ) रूप १ शब्द २ काम-
कहेजावे गंध १ रस २ स्पर्श ३ भोगकहेजातेहे ये मेरे प्रशस्तहोवे ऐसीइच्छा ( कामभोगाशंसा ) संलेखणाकरके
ऐसाविचारे तो अतिचारहोताहे. इन्होंमें जोकोई तीनकालसंबंधीअतिचारलगा होवे उसकामुझे मिच्छामिदुक्कडं
होवो ऐसा संघादिसमक्षकहना ऐसे आगेभी कहना ।

अब १५ कर्मादानके अतिचारकहतेहैं (१) आजीविकादिनिमित्त काष्ठजलाके कोयलाकरना इंटाँ चूना वगेरह-
पकाना और वेचना ( यह इंगालकर्म ) ( २ ) वृक्षादिकोंके पत्रपुष्पादिककाटके वेचना ( वनकर्म ) ( ३ )
गाडी गाडोंके अंग नयेबनाके वेचना ( सकटकर्म ) ( ४ ) गाडे बेलवगैरह भाड़ेदेना वो ( भाटककर्म ) ( ५ )
हल कुद्दाले आदिक से जमीनखोदना पाषाणवगेरहघडना जववगेरहधानभूंजना ( स्फोटककर्म ( ६ ) पहेलेसेहि
म्लेछादिकोंको द्रव्यदेके हाथीके दांत वगेरहमंगवाके वेचना अथवा आपआकरमें जाके लेआना और वेचना
( दंतवाणिज्य ) ( ७ ) लाख नीली मणसिलादिक सुलेहुवे धान वगेरहका वेचना ( लाक्षावाणिज्य ) ( ८ )
मदिरामांस घी तेलादि रसोंका वेचना ( रसवाणिज्य ) ( ९ ) जिसके खानेसे मरजाय उसको जहर कहते हैं

उसकावेचना और शस्त्रादिकको वेचना ( विषवाणिज्य) (१०) द्विपदचतुस्पदादिकावेचना ( केशवाणिज्य ) (११ ) तिल सेलडी वगेरहका कोल्हूचलवाना ( यंत्रकर्म ) ( १२ ) वृषभादिकको अंगहीनकरना वृषणच्छेद करना कान-वगेरहकाटना ( निर्लाञ्छनकर्म ) ( १३ ) क्षेत्रवगेरहमें अग्नि लगाना या जंगलजलादेना ( दवदानकर्म ) ( १४ ) गहुंचंगरहवोहने के लिये सरोवर आदिका सुकाना ( सरद्रहतालावसोपनियाकर्म ) (१५) कुशीलिये दास दासियोंको पोषके भाडालेके आजीविकाकरना ( असतीपोषनकर्म ) ये १५ कर्मादान के अतिचार कहे.

अब ज्ञानके ८ अतिचारकहतेहैं जैसे अकालवेलामें अथवा मनाकियेहुएदिनोंमें श्रुतका अध्ययनकरना १ गुरु और ज्ञानकाउपकरण और पुस्तकादिकों के पाँवआदिकासंघट्टाकरके अविनयकरना २ तथा इन्होंका बहुमान नहिकरना ३ उपधान योगादिविना श्रुतअध्ययनकरना ४ जिसके पासमें श्रुत अध्ययन ( सूत्रपढा होवे ) कीया उसको गुरु नहि कहना ५ देववंदन प्रतिक्रमणादिकमें अशुद्धअक्षरोंका पढना ६ वहाँहि अशुद्ध अर्थका पढना ७ देववंदनादिक में सूत्रअर्थका अशुद्धपढना ८ ये ज्ञानके ८ अतिचारकहे, अब दर्शनके ८ अतिचारकहतेहैं जैसे देवगुरु धर्मकेविषयमें आशंकाकरना १ सर्वमतअच्छेहैं ऐसाविचारकरना २ धर्मकेफलमें संदेहकरना ३ मिथ्यादृष्टियों का महत्वदेखके उसपरतीअरागकरना ४ साध्वादिकों के गुणोंकी प्रशंसा नहि करना ५ नयेप्रतिबोधे

हुवे श्रावकादिकको स्थिर नहि करना ६ साधर्मियोंका वात्सल्य नहि करना ७ सामर्थ्यरहते जिनशासनकी प्रभावना नहि करना ८ ये दर्शनके ८ अतिचारकहे, अव चारित्र के ८ अतिचारकहतेहैं ५ समिति इर्यासमितिआदिक और तीनगुप्ति मनोगुप्तिआदिक को वरावरनहिपालने में चारित्रके ८ अतिचारहोते हे तथा उपवासादिक ६ वाह्यतप प्रायश्चित्तादि ६ अभ्यंतरतपको यथोक्तनहिकरनें से तपके १२ अतिचार होते हैं. मनोवीर्य १ वचनवीर्य २ कायवीर्य ३ इन्होंको देववंदन प्रतिक्रमण स्वाध्याय दानशीलादिक में नहिफोरनेसे वीर्यके ३ अतिचारहोतेहे और सम्यक्त्व के ५ अतिचार तीर्थंकरों के कहेहुवे पदार्थों पर शंकाकरना ( संका ) १ और अन्य अन्य मतों की अभिलाषा (कांक्षा) २ धर्म के फल में संदेह करना ( वितिगित्सा ) तथा मल मलीन वस्त्र सरीरवाले साधुवों को देख के जुगुप्सा करना (वितिगित्सा) ३ मिथ्या दृष्टियोंकी प्रशंसा करे सो (कुलिंगी प्रशंसा ) ४ मिथ्या दृष्टियोके साथ परिचयकरना (कुलिगिसंस्तव) ५ अव १२ व्रतों के ६० अतिचार कहतेहे. वहां पहेलास्थूलप्राणातिपात विरमण व्रतके ५ अतिचार जैसे (१) निर्दयपनेसे पसुवगेरहको लकडीसे पीटना (वध) (२) डोरी वगेरहसे मजबूत वांधना ( वंध ) (३) ( कानवगरेहकाटना वृषणछेदकरना । छविछेद ) छविसरीरउसका छेदनाऐसीव्युत्पत्ति होनेसैं ( ४ ) वेलोंपरजादहभारलादना ( अतीभार ) ( ५ ) वैल वगेरहको वक्तपर अन्नजलचारा नहि डालना-( भक्त पानव्यवछेद ) स्थूलमृपावादविरमणव्रतमें पंच अतिचार जैसे ( १ ) तै चोरहे जारहे इत्यादि दूसरे को

बिनाविचारे बोलना( सहसाभ्याख्यान ) ( २ ) एकांतमें रहेहुवेदेखके येतो राजविरुद्धविचारतेहे ऐसा कहना ( रहोभ्याख्यान, )( ३ ) विश्वासुक स्त्री अथवा मित्रोने जोछानाकहाहे वो औरोंके आगे कहदेना ( स्वदार मंत्रभेद ) ( ४ ) कष्टमेंपडाहुवा कोईपूछे उसकोझूटकहदेना ( मृषोपदेश ) ( ५ ) कूडालेखलिखना वदिकीसुदि करना सुदिकीवदिकरना ( कूटलेख ) अब स्थूल अदत्तादान विरमणव्रतके ५ जैसे अतिचार( १ )चोरकी लाईहुवी वस्तु लेना ( स्तेनाहृत ) (२) चोरोको संवलादिकदेके सहायकरना ( स्तेनप्रयोग ) (३) घीवगेरहमें वेसीहिवस्तुचरबीवगेरहमिलाना ( तत्प्रतिरूपक्षेप ) ( ४ ) ( विरोधिराज्यमें लाभवास्ते वस्तुवेचनेकोजाना ) विरुद्धगमन ( ५ ) लोकप्रसिद्धतोलमान जादा कम करना लेनेका और देनेका और सो ( कूटतुलाकूटमानं) अब स्थूलमैथुनव्रतके ) ५ अतिचार ( १ ) विधवा वेस्या कन्यामें गमनकरना ( अपरिग्रहितागमन ) ( २ ) भाडादेके थोडेदिनतकअपनीकरके उसमें गमनकरना ( इत्वरीगमन ) ( ३ ) अंगस्त्रीपुरुपचिन्ह उससेओरस्तनकक्षाउरूवगेरहअनंगमे क्रीडा करना ) अनंगक्रीडा ( ४ ) अपनालडकालडकीयों के माफक औरोंका लडकालडकीयोंको परनाना ( परविवाहकरना ( ५ ) कामभोगोंमे बहुतअभिलापारखना ( तीव्रानुराग ) अब स्थूलपरिग्रह परिमाण व्रतके ५ अतीचार जैसे गणिम १ धरिम २ मेय ३ परिछेद्य ४ चारभेदसे चारप्रकारकाधन और साली गहुं वगेरहधान्यको सस्ता जानके सद्दीकरके लेवे और नियमकीमर्यादातक वहांहिरखना १ खेत घरकीवीचकीदिवालदूरकरके ( १ ) एक

करना २ पूर्णअवधीमें लेलुंगा ऐसीबुद्धिसें, सोना रूपावगेरे स्त्रीको देना ३ ओरे थालीवगेरे १० तोडाके ५ करना वगेरे ४ पहले सामान्यप्रकारसे नियमकरके पीछे गर्भसहित द्विपदचतुस्पदका ग्रहणकरना, अब छट्ठेदिशापरिमाण नाम गुणव्रतके ५ अतिचार जैसे ऊर्धदिशी अधोदिशी तिर्यग्‌दिशी प्रमाण अतिक्रमण करके, और वस्तु मंगाने और-भेजनेकरके ३ अतीचार, औरदिशीकायोजन और दिशीमें मिलानेसे क्षेत्रवृद्धी ४ दिशीकापरिमाण कियाहुवा भूल जावे सो स्मृतिअंतर्धान ५, अबसातमा भोगोपभोगपरिमाणव्रतमें ५ अतिचार जैसे सचित्तभक्षणकानियम-किया अथवा सचित्तकापरिमाणकियापुरुष दाडमआदि जो सचित्तवस्तुकोखावे १ पकाहुवाआम्रफलादि गुठली-समेतचूसना २ नहिछानाहुवा आटावगेरहकाखाना अप्पोलकहाजावे ३ पूंखवगरेह दुप्पोलकाखाना ४ जिससे तृप्तिनहोवे ऐसीऔषधीखाना ५ अब ( ८ ) आठमाअनर्थदंडविरमणव्रतके ५ अतीचार जैसे. कामोद्दीपकशास्त्रका अभ्यासकरना ( कंदर्प ) १ मुखनेत्रभुवे वगेरे की विकारपूर्वक भांडवत् चेष्टाकरना ( कौकुच्य ) २ गालीवगेरह-असंवद्ध विनाविचारेबोलना ( मौखर्य ) ३ उखल मूसल घट्टी वगरेह एकठेकरके रखना ( संयुक्ताधिकरण ) ४ स्नानादिकके समयमें जादा तेलमट्टीवगरेहकी सामग्रीमंगाना सरोवरादिकमे नाहना पृथिव्यादिककी विराधना-करना ( भोगोपभोगातिरेक ५ )

अब नवमें सामायिकव्रतके ५ अतिचार जैसे मनमें पापव्यापारविचारना ( मनोदुःप्रणिधान ) १ विकथा

करना ( वाग्दुःप्रणिधान ) २ नहि पडिलेहे हुवेस्थान में हाथ वगरेह रखना ( कायदुःप्रणिधान ) ३ सामायिक करके मुहुर्ततक सुद्धभावमें नहिरहना ( अनवस्थान ) ४ मेंने सामायककिया यानहिसो ( स्मृतिविहीनता ) ५ अब १० में देशवगाशीव्रतमें ५ अतिचार जैसे दूसरेकूं कहे तेरेकुं यहपदार्थलाना ऐसाकहके अभिग्रहदेशसे बाहरका वस्तुमंगाना ( आनयनप्रयोग ) १ तें मेरा यहवस्तु घरवगरेहमें पहुचाना ऐसाकहके अपने पासकीवस्तु अभिगृहीतदेशसे और ठिकानेभेजे ( प्रेश्यप्रयोग ) २ कोईकार्यकेवास्ते आतादेखके अपना कार्यकरानेकेलिये शब्दकरना ( शब्दानुपात ) ३ उसीतरह दूसरेकुं अपनारूपदिखाके कार्यकरना ( रूपानुपात ) ४ अभिग्रहदेशसेबाहिर कार्यजनानेकुं कांकरावगेरहफेकना ) पुद्गलक्षेप ) ५ अब ११ में पोपधव्रतमें ५ अतीचार जैसे नहि पडिलेहेहुवे याठीकनहिपडिलेहेहुवे सिझावगेरेह का सेवना १ नहिप्रमार्जन कीया हुवा या ठीक नहि प्रमार्जाहुवा सिझादिकका सेवना २ नहिपडिलेहिहुईभूमीपर उच्चार प्रश्रवणका परठाना ३ नहि प्रमार्जीहुईभूमीपर मलादिकका परठना ४ प्रभातसमय अमुकआहारकरूंगा ऐसाविचारना ५ अब १२ में अतिथिसंविभागव्रतमें ५ अतिचार जैसे साधुको आताहुवा देखके नहिदेनेकी बुद्धिसे देनेयोग्यद्रव्यको सचित्तपररखना १ सचित्तफलादिकसे देनेयोग्यवस्तुकोढकना २ मोदकवगेरहअपनेहैं और दूसरेका कहना ३ जो इसनिर्धननेंदिया तो क्यामें कमहुं ऐसे अभिमानसेदेना ४ आहारलाके भोजनकरतेहुवे साधुवोंकी निमंत्रणाकरनी जैसे मेराअभिग्रहभी-

नहिजावे और वस्तुभी नहिलेवे ऐसे अभिप्रायसे ५ इसप्रकारसे १२ व्रतके ६० अतिचारकहे सर्व मिलानेसे १२४ अतिचारहोतेहे इन्होंमें जोकोईअतिचारलगेहोवे उन्होंका मुझे मिच्छामिदुकडंहे ऐसा संघादिसमक्ष कहना उससे सर्व इष्टार्थकीसिद्धिहुवे.

इतनेकहनेकर चौमासीव्याख्यानपूराहुवा.

## अग्रेतनवर्त्तमानयोगः ॥

अब अट्ठाईका व्याख्यानलिखतेहें.

श्लोक-शान्तीशं शान्तिकर्त्तारं-नत्वा स्मृत्वा च मानसे ।
अष्टाह्निकाया व्याख्यानं-लिख्यते गद्यबंधतः ॥ १ ॥

अर्थ-शान्तिकेकरनेवाले श्रीशान्तिनाथस्वामीको नमस्कार करके और मनमेस्मरणकरके अट्ठाईका व्याख्यान गद्यबन्ध लोकभषामें लिखताहुं ॥ १ ॥ यहां पर्व्वाधिकारमें सम्पूर्णदुस्कर्मदूरकरनेवाला निर्मलधर्म कार्यकियेजांयेंजिसमें ऐसा इसभवमें परभवमें बहुतसुखहोवेजिससे ऐसा श्रीपर्यूषणापर्व्वआएथके सम्पूर्ण देवेंद्र असुरेंद्र एकठेहोके श्रीनंदीश्वरनामके आट्ठमेद्वीपमें धर्ममहिमाकरनेके लीये जातेहे वहां नंदीश्वरद्वीपके

मध्यभागमें चारदिशामें ४ अंजनवर्णा अंजनगिरीपर्वतहै उन्होंमें एकेकके (४) चारदिशाओमें ४ वावडीयेंहै वावडियोंके मध्यमागमें स्वेतवर्णवाला एकेकदधिमुखनामकापर्वतहै और दोदोवावडीके अंतरमें विदिशामें दोदो लालवर्णवाले रतिकरपर्वतहै ऐसे एकेक अंजनगिरीके चोतर्फ ४ दधिमुखगिरी और ८ रतिकरपर्वतहै ये मिलानेसे १२ भए और तेरवा अंजनगिरी इस प्रकारसे ४ अंजनगिरीकापरिवारमिलानेसे ५२ पर्वतभये उन्होंके अलग अलग नामकहतेहै अंजनगिरी ४ दधिमुखगिरी १६ रतिकरपर्वत ३२ ऊन्होंपर एकेक जिनभुवनहै ऐसे ५२ जिनभुवनहै उनोजिनमंदिरोंमें १२४ जिनप्रतिमाहै एकेकेमे, सवमिलानेसे चोसटसेअडतालीस (६४४८) जिनबिंबहै वेसवजिनचैत्य ४ दर्वाजोंकरकेसहितसास्वतेहै प्रधानतोरणधजा पताकादिक से सोभित और अत्यंतसुंदरहै यहां देवेंद्र देवदेवियोसे सहित प्रवर्धमानभावसे अट्ठाहिमहोत्सवकरतेहै जल चंदन पुष्प धूपादि ८ द्रव्योंसे जिनबिंबपूजतेहै जिनगुणगातेहै नाटिककरतेहै इसप्रकारसे ८ दिन महोत्सवकरके अपने स्थानजातेहैं इसीतरह श्रावकोंकोभी श्रीतीर्थंकरमहाराजका कहाहुवा यहपर्यूषणापर्व्वआनेसे धर्ममें यत्नकरना तथा इस पर्यूषणापर्व्वमें श्रावकोका कृत्य कहतेहै यथा—

आश्रवकषायरोधः,—कर्त्तव्यःश्रावकैः शुभाऽऽचारैः ।
सामायिकजिनपूजातपोविधानादिकृत्यपरैः ॥ १ ॥

अर्थ–शुभआचारहे जिन्होंका ऐसे श्रावकोंको आश्रवकषायको रोकना कैसेश्रावक सामायिक जिनपूजा तपप्रमुखकृत्यमें तत्पर वहां आश्रवपांचहे प्राणातिपात १ मृषावाद २ अदत्तादान ३ मैथुन ४ परिग्रह ५ इन्होंको रोकना अर्थात् त्यागकरना इसकहनेकर पहले बेइंद्रियादिकत्रसजीवोंकीविराधनाश्रावकोंको वर्जनी सर्वदानोंमें अभयदानहिश्रेष्ठहे सुयगडांगमें कहाहे—

दाणाण सिट्ठं अभयप्पहाणं–

अर्थात् दानोंमें अभयदानप्रधानकहाहे और जगहभीकहाहे–

दीयते म्रियमाणस्य–कोटिजीवितमेव च। धनकोटिं न गृह्णीयात्–सर्वोजीवितमिच्छति ॥ १ ॥

अर्थ–मरतेहुवेकों क्रोडद्रव्यकोईदेवे कोई जीवितव्यदेवे तव क्रोडधन नहिलेवे किंतु सर्वजीवितव्यकीवांछाकरे १ औरभीकहाहे–

योदद्यात्कांचनं मेरुं–कृत्स्नां चापि वसुंधराम्। एकस्य जीवितं दद्यात्–नहि तुल्यमहिंसया ॥ २ ॥

अर्थ–जो मेरुपर्वतजितना सोनादेवे अथवा सर्वपृथ्वीका दानदेवे और १ मरतेहुवे जीवको बचावे तो अहिंसाकेतुल्य मेरूपर्वतजितनाधन और सर्वपृथ्वीकादान न होवे २ इसकारणसे अभयदानको प्रधान

चताणेकेवास्ते कथानककहतेहे जैसे वशंतपुरनगरमें अरिदमननामका राजा उसके ५ राणियोंथी उन्हों में
१ दुर्भागनीथी ४ अत्यंतवल्लभथी ( कथांतरमे ५०० राणीभीकहतेहे ) एकदा ४ राणीसहितराजा महेल
के झरोखेमें वेटेहुवे अनेकप्रकारकी क्रीडाकरतेथे उसअवसरमें १ चोरको राजमार्गमें लेजारहेहैं वो केसा-
है कंटमें कनेरकीमालाहे लालवस्त्रपहराएहे रक्तचंदनकाविलेपनकियाहे आगे डिंडिमवादित्रवाजरहाहे
इसप्रकारसेनानाप्रकारकी विटंबनाहोतीहुई देखके राणीयोंनेपूछाकी इसने क्याअकार्यकीयाहे तव १ राज-
पुरुषने कहाकि इसने परद्रव्यहरनकरके राजविरुद्धकीयाहे तव उत्पन्नभईकृपाजिसको ऐसी १ रानी
राजासे कहनेलगी हेस्वामिन् जो आपने मेरेकूं पहलेवरदेनाअंगीकारकीयाथा सो इसवक्त देनाचाहिये जिस-
से में इसचोरका १ दिन उपकारकरूं तव राजा कथंचित् अंगीकारकीया तव उसरानीने उसचोरकुं स्नाना-
दिककराके एकहजारसोनइया खरचकरके ग्रहणोंसे सुसोभितकीया वाद दूसरेदिन दूसरीरानीने राजाकी
आज्ञालेके दसहजारसोनइयाखर्चकरके उसचोरका सत्कारकीया उसके वाद तीसरेदिन तीजीरानीने लाख-
सोनइयाखर्चके चोरकाउपकारकीया चोथेदिन चोथीरानीने क्रोडसोनेयेखर्चके चोरकीभक्तिकरी तव
पांचवेदिन पांचमी दुर्भगारानी राजाकेपास आके विनयसेंनम्रहोके दीनवचनोसे राजाको विनतीकरी
हेस्वामी ? मेंदुर्भागिनीहुं इसलीये मैंने आपकेपासकभी मागानहि इसवक्त इसचोरको जीवितदान में आपके

पास मांगतीहुं तव राजाभी उसकेविनयसे रंजितहोके उसचोरको जीवितदानदेके रानीको सोंपदिया रानी उसचोरको अपनेघरलेजाके सामान्यभोजनकराके कहा मेनें तेरेकुं जीवितदानदिया और अब चोरीकरनानहिं तव यह चोर बहुतखुसीहुवा तव सोकों हसके कहनेलगी अरी तेनें तो इसका कुछभी सत्कार नहिकीया हमनेतो लाखोधनखर्चके इस का सत्कारकीयाहे उसवक्त उन्होके परस्परउपकारकेविसयमें बहुतविवादहोनेसे राजाने चोरको बुलाके पूछा की तेराउपकार किसने जादाकीया चोरवोला हेमहाराज ४ दिन तकमैंने मरनेकेभयसे कुछभी भोजनादिककासुख नहिमाना आज इसमहारानीकेमुखसे अभयदान सुननेसे परमसुखका अनुभवकरताहुं इसीकारणसे हेमहाराज ? आज ५ मीरानीका सबसे जादा उपकारहे ऐसासुनके राजादिकोने पांचमी रानीकी प्रशंसा करके पटरानीकरी," इसकारनसे सर्वदानोंमे अभय दानश्रेष्ठकहा इसीसे सुश्रावकों को इसपर्युषणापर्व्वमें खांडना पीसना वस्त्रधोना वगेरह आरंभवर्जना तेली लोहार भडभुंजे ओरभी कठोरकर्मकरनेवालोसे वचनसे या धन खर्च के भी आरंभछोडाना सक्तिप्रमाणे कैदीभी छोडाना अमारीघोसणाकराना जिसकिसप्रकारसे जीवरक्षाकरना ? दूसरेआश्रवके त्यागमें मृषा वचनइसपर्व्वमें नहिकहना गालीप्रमुख नहिदेना सर्वथावचनसुद्धिकरनी २ तीसरेआश्रवके त्यागमें चौरीका सर्वथा त्यागकराना द्रव्य प्राणीयोंका बाह्यप्राणरूपहोनेसे उसका लेना मरनेरूपकष्टका हेतु है ३ चोथे आश्रवके त्यागमें पर्युषण

पर्व में ब्रह्मव्रतपालना सर्वथा स्त्रीसंगवर्जना परस्त्रीसेवनतो दोनो लोक में विरुद्ध होनेसे सर्वथा नहि करना ४ पांचवेआश्रवके त्यागमे धनधान्यादिनवप्रकारके परिग्रहकानियमकरना परिग्रहकीतृष्णा अपरिमित नहि धारनी इच्छापरिमान करना ५ और इस पर्यूषणापर्वमें कषायरोधकरना कषाय चार ( ४ ) हे क्रोध १ मान २ माया ३ लोभ ४ इनोंका त्याग करना दशवैकालिकमें कहा भी हे—

कोहो पीईपणासेइ माणो विणयनासणो । माया मित्ताणीनासेइ लोहोसव्वविणासणो ॥ १ ॥

अर्थ—क्रोधके उदयसे लडाई होतीहे बहुतकालकी प्रीतीका नास होता हे १ मानके उदय से विनय का नाश होता हे श्रेष्ठ ध्यानमें रहे हुवे मुनिको अभिमानसे केवलज्ञान की प्राप्तीमें अंतराय हुवाहे जैसे बाहुबलि राजर्षि १२ महिनेतक काउसग्गमें खडे रहे तथापी केवलज्ञान नहि हुवा जब मानछोडा तभी केवलहुवा २ मायाके उदयमें मित्रता नहि रहेहे ३ लोभतो सबका नास करनेवालाहे ४ मायालोभके उदयमें तो बहुतदोषहोवेहे इससे ४ कषायोंका त्याग करना इसलिये शुभ आचारहे जिन्होंका ऐसे श्रावकों को आश्रव कषायका रोध करना ऐसा कहा और इस पर्व में जो कर्त्तव्यहे वही श्रावक विशेषणद्वारा कहतेहे, कैसे श्रावक सामायिक जिन-पूजा और तप इन्हों का करना उनमें तत्पर इसकहनेकर इस पर्वमें सुश्रावकोंको सामायककरना सामायक

का स्वरूप यहहे–'समता सर्वभूतेषु, संयमः शुभभावना । आर्त्तरौद्रपरित्याग–स्तद्धि सामायिकं व्रतं ॥ १ ॥' अर्थ–सर्व प्राणियोंपर समपरिणामरखना सावद्यसे निवृत्त होना शुभभावनाभावनी आर्त्तरौद्र ध्यानका त्यागकरनेसे सामायक व्रत होताहे ॥ १ ॥ औरभी कहाहे–

दिवसे दिवसे लक्खं देइ सुवणस्स खंडिणं एगो । एगो पुण सामाईयं, करेइ न पहुप्पए तस्स ॥२॥

अर्थ–रोज रोज लाखखंडीसोनेका दान देनेवाला और एक सामायक करनेवाला उनमें दानदेनेवाला सामायकके फलको नहिपहुंचे ॥ २ ॥ आदिपदसे पोषधग्रहणकरना पोषहका फलतो यहहे गाथा–

पोषहि य सुहे भावे,–असुहाइं खवेइ नत्थि संदेहो। छिंदइ निरय तिरिय गई–पोसहविहि अप्पमत्तेणं ॥१॥

अर्थ–शुभभावसे पोषहकरने से अशुभकर्मका क्षयहोताहे इसमें संदेहनहि पोषहकीविधिमें अप्रमादी होनेसे नरकतीर्यंचगतिका छेदकरे । अर्थात् नरक तिर्यंच गती में नहि जावे पोषधकी सक्ति नहि होवे तो इस पर्वमें सुश्रावको को यथासक्ति तीर्थंकरोंकी द्रव्यभावपूजाकरनी पूजा का फलयहहे—

सयं पमज्जणे पुण्णं,–सहस्संचविलेवणे । सयसाहस्सियामाला, अणंतं गीयवाइयं ॥ १ ॥

अर्थ–तीर्थंकरकी प्रतिमाको मोरपीछावगेरेहसे त्रिकरणशुद्धिसें त्रशजीवोंकी रक्षाकेवास्ते प्रमार्जनकरे सो

उपवास का फल पावे, केसर चंदन अंबर कस्तूरी वगेरह का विलेपन करे तो हजार उपवास का फल पावे। विकस्वरमान सुगंध पुष्पोंकी माळाचढाने से लाखउपवास जितनी निर्जरा करे—गीत वादित्रादिभावपूजा करने से अनंत उपवास जितनाफलपावे ॥ भावप्रधाननिर्देशहे आवश्यकनिर्युक्तिमें द्रव्यपूजाकाफलसंसार परित्त कहाहे १ मन वचन कायाकी शुधीकरके पर्युषणा पर्व्व में स्नात्र पूजा वगेरह करना उस अवसरमें भगवान की छद्मस्त १ केवली २ सिद्धसरूप ३ ये तीन (३) अवस्था विचारनी कहाहे—

ह्नवणच्चणेहिं छउमत्थ—वत्थपडिहारेगेहिं केवलीयं। पलियं वुस्सग्गोहिय—जिणस्स भाविज्जासिद्धत्तं ॥१॥

अर्थ—स्नात्रविलेपनादि पूजाकरतेवखत छद्मस्थअवस्था भावनकरनी जैसे मेरुसिखरपरदेवेंद्रतीर्थंकरका स्नात्रकरेहे यो विचारना चैत्यवंदनकरते वखत छत्रचामरादिप्रातीहार्ययुक्त समवसरणमें रहे हुवे तीर्थंकरकी केवलीअवस्था विचारनी काउसग्गकरती वखत सिद्धअवस्था विचारनी १ ॥ द्रव्यपूजाकी सामग्री यदि नहोवे तो भावपूजातो अवश्यकरनी प्रभातमें श्रीजिनमंदिरजाके शुद्धभावसे भगवानका दर्शन करना भगवानकी मुद्रा देखके भगवानका गुणस्मरणकरना भगवानके दर्शन वगेरहका फल यह हे—

दर्शनात् दुरितध्वंसी—वंदनाद्वांछितप्रदः।
पूजनात्पूरकः श्रीणां—जिनः साक्षात्सुरद्रुमः ॥ १ ॥

अर्थ—तीर्थंकरका दर्शन करनेसे पापका नाश होताहे और नमस्कार यास्तुति करनेसे वांछितके देनेवालेहे पूजनेसे लक्ष्मीको पूर्ण करनेवालेहे इसवास्ते तीर्थंकर साक्षात् कल्पवृक्ष हे ॥ १ ॥ और भी तीर्थंकरके दर्शनसेहि वहोतसे भव्योंकें वोधवीजकी प्राप्तिहोवेहै आर्द्रकुमरके जैसा वह वृत्तांत यह हे—जैसे इस भरतक्षेत्रमें समुद्रकेकिनारे आर्द्रकनामका यवनदेसहै उसमें आर्द्रकपुरनामका नगरहे वहां आर्द्रकनामका राजाभया उसके आर्द्रका नामकी पटरानीथी उनके आर्द्रनामका पुत्रथा वह क्रमसे योवनावस्थाको प्राप्तभया स्वेच्छासे मनोज्ञभोगभोगवता सुखसे रहे उसआर्द्रक राजाके श्रेणिक राजाके साथ परंपरागत परमप्रीतिथी एकदा श्रेणिकराजा वहुत भेटणा तयार करके आर्द्रक राजाके पास अपना मंत्रवी भेजा वो गंत्रवी भी कितनेहि दिनोंसे आर्द्रकनगर गया आर्द्रक राजानें वहुत आदरके साथ संभाषणकरके उसके दिये हुवे भेटणेको ग्रहणकिया और पूछा मेराभाई श्रेणिक राजाके कुशलहे ! तव मंत्रवीने भी वहांके संपूर्ण कुशलका समाचार कहनेकर राजाकेमनमें परमआनंदसंपादन किया उस अवसरमें आर्द्रकुमरने राजासे पूछा अहोपिताजी ! कोण वह श्रेणिकहे जिसके साथ आपकी ऐसी प्रीती वर्तेहै तव राजा वोले वह मगधदेसका राजाहै उसमगधेशश्रेणिक राजाके और मेरेकुलमें परंपरागत प्रीतीहे ऐसा पिताका वचन सुनको आर्द्रकुमर भी मंत्रवीसे वोला अहो मंत्रवी ! तुम्हारे राजाके सम्पूर्णगुणयुक्त कोई पुत्र भी हे जिसके साथ में भी मैत्री करनेकी मनसा करूं मंत्रवी वोला श्रेणिकराजाके अभयकुमारनामका

पुत्रहै यह सर्वकलानिधान सर्वबुद्धिका समुद्र ५००मंत्रवीयोंका स्वामी महादयावान महादातार अत्यंत विचक्षण निर्भय धर्मका जाणनेवाला कृतज्ञहै जादा कहनेकर क्या ऐसे जगतमे कोईभी गुण नहि है जोकी अभयकुमरमें नहि हों. इस प्रकारका मंत्रवीके मुहसे सुनके पिताकी आज्ञा लेके मंत्रवीसे बोला. मेरेकुं पूछे सिवाय देश जाना नहि और देश जाते हुवे अभयकुमारको स्नेह वृक्षाके बीजतुल्य मेरा वचन सुनना. बाद मंत्रवीभी आर्द्रकुमारका वचन सुनके अंगिकारकरके राजाने विसर्जन कीया छडीदारके बताए हुवे स्थानपर गया—अथ अन्यदा आर्द्रकराजा प्रधान मोती वगेरह भेटना देके अपने मंत्रवीको श्रेणिक राजाके मंत्रवीके साथ राजग्रहभेजा तब आर्द्रकुमारने भी अभय कुमारके वास्ते मोती मूंगा वगेरह प्रधान वस्तुका भेटना मंत्रवीके साथ भेजा तब वहभी राजग्रह पहोचा श्रेणिक राजाकुं अभयकुमारको भेटना दिया और मंत्रीने अभय कुमारसे कहा कि आपके साथ आर्द्रकुमार मैत्रीकरना चाहताहै तब जिनशासनमें कुशल ऐसे अभयकुमारने विचारा कि निश्चय यह राजकुमर विराधितश्रमणपनेसे अनार्यदेसमें उत्पन्नहुवाहै परंतु वह राजपुत्र महापुरुष नियमसे आशन्नभव्यहै तिसकारणसे अभव्य दूरभव्य भी तो मेरे साथ मित्राईकरनेकी इच्छा नहि होतीहै इसलिये कोइ तरहसे उसको धर्ममार्गमें प्रवर्तावुं वहां यह उपायहै भेटणे के छलसे ! जो वहां जिन प्रतिमाभेजुं तो उनके दर्शनसे जातीस्मरणज्ञानउत्पन्नहोवे और मेरी इष्टसिद्धी होवे ऐसा उपाय विचारके छत्र चामर सिंहासनादिकसे विराजित रत्नमई श्रीरिषभदेवस्वामीकी प्रतिमा

पेटीमें धरके उन्होंके आगे सम्पूर्ण धूपादिक देवपूजाका सामान रक्खा वाद पेटी वंध करके तालादेके अभयकुमारने उसपर अपनीछापलगाके कितनेक दिनके वाद श्रेणिकराजाने आर्द्रकराजाके पुरुषको प्रियआलापपूर्वक वहुत भेटना देके भेजा तव अभयकुमारने भी वा पेटी देके अमृत तुल्य वचनोंसे एसा वोला यह पेटी आर्द्रकुमरको देनी और उस मेरे भाईको ऐसा वचन कहना कि तुमको यह पेटी एकांत वेठके खोलना इसकी अंदरकी वस्तु आपहिको देखनी और कीसीको नहि दिखाना वाद अभयकुमारका वचन अंगीकार करके वह पुरुष अपने नगरजाके भेटना स्वामीको और कुमरको दिया और आर्द्रकुमारकों अभयकुमारका शंदेसा कहा वाद आर्द्रकुमार एकांतमें वैठके उस पेटीको उघाडके अंधेरेमें उद्योत करनेवाली श्रीरिपभदेवस्वामीकी प्रतिमाको देखके विचारने लगा अहो ! क्या यह उत्तमदेहिका आभरणहे तो क्या मस्तकपर पहराजाताहै या कंठमें हृदयमें या और कँहि पहराजाताहे ऐसा विचारकर उसीतरहसे कीया परंतु कहिभीठहरा नहि तव विचारकरने लगाकि मेनें पहले ऐसा कँहि देखाहे ऐसा मालुम होताहे परंतु याद नहि आताहै कहांदेखाहे इसप्रकारसे अत्यंत विचार करतेहुवे आर्द्रकुमारको जातीस्मरण जनित मूर्छा उत्पन्नभई तदनंतर उत्पन्नहुवाहे जातीस्मरणजिसको ऐसा कुमर चेतनापाके आपही अपने पूर्वभवकी कथा विचारने लगा–इसभवसे ( ३ ) तीजे भवमें मगधदेसमें वशंतपुरनगरमें सामजीकनामका कुटुंवी था मेरे वंधुमती नामकी स्त्री थी एकदा सुस्थित आचार्यके पासमें धर्म सुना स्त्रीसहित प्रतिवोध पाया गृहस्थ-

वाससे विरक्त हुआ आचार्यके पास दीक्षा लिया क्रमसे गुरुके साथ विहार करताहुवा १ पत्तनमें आया वंधुमती साधवी
भी और साधवीयोके साथ वहाँ आई एकदिन वंधुमती साधवीको देखनेसे पूर्वावस्थाके भोगयाद आए तब उसपर
मेरा राग बधा यह वात मैंनें और साधुसे कही उस साधुने प्रवर्तनीसे कहा प्रवर्त्तनीने वंधुमती से कहा तब वंधुमती खेदा-
तुरहोके प्रवर्तनीसे बोली जो यह गीतार्थ भी मर्यादा उलंघे तो क्या गती होगी जो यह मुझे देशांतरगई सुनेगा
तो भी राग नहिछोडेगा इसलीये हेभगवति में निश्चय मरन अंगीकारकरूं जीससे इसका और मेरा शीयल खंडित
नहोवे ऐसा कहके वंधुमती साधवी अनशनकरके शुद्धभावसे प्राण त्यागकरके देवगती पायी वाद वंधुमतीकोमरी
सुनके मैंनें विचाराकिया महानुभावा निश्चय व्रतभंगकेभयसेमरी और मेंभग्नव्रतहुं इससें मुझे भी जीनाअच्छानहि
तब मैंनेंभीअनशनकीया और प्राणत्यागकरके देवताहुवा वहांसे चवके में यहां धर्महीन अनार्यदेशमें
उत्पन्नभयाहुं इसवक्त जो मुझे प्रतिवोधाहे वह मेराभाई औरगुरुहे कोई भाग्योदयसें अभयकुमरने मुझे
प्रतिवोधाहे परंतु अवतक में मंदभाग्यहुं की अभयकुमरको नहि देखसकुंहुं इसकारणसे पिताकी आज्ञा
लेके आर्यदेशजाऊंगा जहांकी मेरा गुरु अभयकुमारहे ऐसा मणोरथ करता हुवा रिषभदेवस्वामीकी प्रतिमाको
पूजताहुवा आर्द्रकुमार रहनेलगा एकदा कुमरने राजासे वीनंतीकीवी हेपिताश्री ! में अपने मित्र अभयकुमरको
देखनाचाहताहुं राजाबोला हेपुत्र वहां तुमको जानेकी इच्छा नहिकरनी अपने स्वस्थान स्थितकी श्रेणिकराजाके

रके रत्नलेनेको राजा वहां आये राजपुरुषोंने उस द्रव्यके ठिकाने बहुत सर्प देखे देवता बोली यह द्रव्य इस कन्याका वर स्वीकारकरनेमें मैंने दियाहै ऐसा सुनके राजा उदासहोके अपने ठिकाने गये ॥ उसके अनन्तर वह सब धनश्रीमतीकन्याका पिता देवदत्त सेठने लिया बाद कितने कालसे श्रीमतीके पाणिग्रहणके वास्ते बहुत वर आये वह स्वरूप पिताने पुत्रीसे कहा ॥ तब श्रीमती बोली हे पिताजी जो महर्षि मैंने वराथा वोही मेरा भर्तारहै उसके वरनेमें देवताने जो द्रव्य दिया वह द्रव्य लेतेहुये आपने भी वह मानाही है इसलिये उसमुनि केवास्ते मेरी कल्पनाकरके औरको देनी योग्य नहींहै ॥ कहा भी है—

सकृज्जल्पंति राजानः, सकृज्जल्पंति साधवः ॥
सकृत्कन्या प्रदीयंते, त्रीण्येतानि सकृत्सकृत् ॥ १ ॥

अर्थः—राजा लोग एकही जवान बोलतेहैं साधु भी एकही जवान बोलतेहैं । कन्या भी एकहीवक्त दीजातीहै ये तीन एकही वक्त होतेहैं, यह सुनके सेठ बोले वह मुनि तो भ्रमरके जैसा एक ठिकाने नही रहेहै कैसे मिले और यहा आवेगा या नही आवेगा आयाहुआभी कैसे जानाजावे क्या उसका पहचानहै तब श्रीमतीबोली हेतात मैंने उसदिन गाजनेके भयसे मुनि के चर्णमें लगीभई पहचान देखाहै इसलिये अब ऐसाकरो यहां जो जो मुनिआवे उनका निरंतर मैं दर्शनकरूं तब सेठबोले इसनगरमें जो कोई साधु आवे उन्होंकोतें अपने हाथसे

भिक्षादे जिससे सबोंका दर्शनहोवेगा उसके बाद श्रीमती भी निरंतर उसीतरह किया मुनिका लक्षणदेखनेकी इच्छावाली मुनियोंके चर्णोमें वन्दनाकरे बाद बारहवें वर्षमें वह महामुनिः दिशाभूलगया वसंतपुरपत्तनमे आया॥ उस मुनिका लक्षण देखनेसे श्रीमतीने पहिचाना तब श्रीमती उस ऋषिसेबोली हेनाथ उसदेवकुलमें मैंनेजो वराथा वह मेरा वर तुमही हो मेरे भाग्यसेही यहां आयेहोमैं मुग्धाहूं मेरेको छोड़कर कहां जाओगा जब तुम चले गयेथे उसदिनसे लेके मेरे महादुःखसे इतना समयगया इसलिये प्रसन्न होके मेरेको अंगीकारकरो॥ ऐसेरहते भी जो मेरेको नहीं पाणिग्रहणकरो तो मैं अग्निमें प्रवेशकरके तुमको स्त्री हत्याका पाप देउंगी॥ तब औरभी उसका पिता प्रमुख महाजनोने विवाहके वास्ते प्रार्थना करी तब उससाधुने व्रतारंभके समय देवीने मनाकिया था वह वचनका स्मरण किया बाद भोग्यकर्मकाउदय वही एक कर्जा उसको छुड़ानेके वास्ते श्रीमतीको पाणिग्रहण-करी बाद श्रीमतीके साथ बहुतकालतक भोगभोगवता उसके क्रमसे पुत्रहुआ वह क्रमसे बड़ाहोताहुआ राजसुक-सदबोलनेलगा तब आर्द्रकुमार हर्षितभया श्रीमतीसे बोला अब तेरे पुत्रका सहायहो मैं दीक्षालेउं तब बुद्धिनिधि श्रीमती पुत्रको अवसर बतलानेकेलिये सूत कातने बैठी तब सूत कातती हुई अपनी माताको देखकर बालक बोला हे अंब यह पामर लोगके योग्य क्या कर्म आरंभ किया श्रीमती बोली हे पुत्र तेरा पिता तुझको और मुझको छोड़कर दीक्षालेगा, तेरापिता जानेसे पतिहीन मेरेको इसचर्खेकाही शरणाहैं तब बालक बालकपनेसे मनमनाक्षरोंसे बोला मैं

साथ मैत्रीहे यहांका कोई वहां गया नहि ओर वहांका यहां आया नहि, तब पिताकी आज्ञासे बंधाहुवा अभयकुमरसे मिलनेकी इच्छाहे जिसको ऐसा आर्द्रकुमार मनसे रहा नहि कायासेगयानहि और आशनमें बेठनेमें सोनेमें चलनेमें और कार्यमें अभयकुमारआश्रित दिशाको देखै पासमे रहनेवालोंसेभी पूछे कैसा मगधदेशहे केसा राजाहे वहां जानेका कोणसामार्गहे. उसअवसर राजाने विचाराकी कभीने कभी यह मेरा कुमर मुझे विना पूछेही अभयकुमरके पास जावेगा वास्ते जतनकरनाचाहिये वाद राजा (५००) पांचसै सामंतोंको एसी आज्ञाकीवी कि यह कुमर कहिं जावे तो तुमको रक्षा करनी जानेनहिं देना तब पांचसै (५००) सामंत देहकीछायाकेजैसे कुमरके पासहि हरवक्त रहनेलगे और कुमर भी अपने आत्माको बंधाहुवा जानके अभय कुमरके पासजाना ऐसा चाहताहुवा निरंतर घोडा फिरानासरुकीया वैं सामंतभी घोडोंपर सवारहोके अंगरक्षाके वास्ते साथमेंहि रहे कुमर भी घोडा फिराताहुवा उन्होंसे कुछ आगेतक जाताहे और पीछा आताहे आप इसप्रकारसे उन्होंको विश्वास उत्पन्नकरके अन्यदा आर्द्रकुमर अपने प्रतितीवाले पुरुषोंके पास समुद्रमें जहाज तैयारकराके रत्नादिकसे भराया और जिनप्रतिमाभी उसमे रखवाई और आपघोडे खेलानेके लिये चला घोडा फिराताहुवा दूरजाके जहाजमें बेठके आर्यदेशगया वाद जहाजसे उतरके प्रतिमा अभयकुमारकों भेजके साधुकावेष ग्रहणकीया और जितने सामाईकउचरनासरुकरताहे इतनेमेंहि आकासमें देवता वोली अहो कुमर ? यद्यपितुम सात्विकहो

तथापि इसवक्त दीक्षालेनानहि अभीतक तुमारे भोगकर्महे वो भोगवके अवशरमें दीक्षालेना क्योंकि भोग्यकर्म तीर्थंकरोंको भी अवश्यभोगवनाहोताहै इसलीये संजम ग्रहणकरके त्यागकरना अच्छानहि जैसे उस भोजनसे क्या प्रयोजनहै की जो खाके वमनकीया जावे. ऐसावहुतमना करनेपरभी उसके वचन नहिमानताहुवा संजम ग्रहण कीया वो प्रत्येकवुद्दमुनि तीक्ष्ण व्रतपालताहुवा भूमंडलमें विचरताहुवा अन्यदा वशंतपुर पत्तनजाके कोई देवकुलमें काउसग्गमेंरहा–इधरसे उसनगरमें देवदत्तनामका वड़ा सेटथा उसके धनवतीनामकी स्त्रीथी वाद वह बंधुमतीका जीव देवलोकसे च्यवके अद्भुतरूपवती श्रीमतीनामकी उन्होके पुत्री हुई धायोंकरके पाल्यमान ऐसी क्रमसे धूलीकी क्रीड़ायोग्यवय प्राप्तभई एकदा प्रस्तावमें उसदेवकुलमें नगरकी कन्यायोंसहित श्रीमतीकन्या भी पतिवरणक्रीड़ाकरनेको आई तव सव कन्या भर्तारको वरो ऐसा वोली तव कोई कन्याने किसको वरा २ ऐसे सव कन्यायोंने अपनी २ इच्छासे वर अंगीकार किया तव श्रीमती वोली हे सखियो मैंने तो यह पूज्य वरा है॥ उसवक्तमें साधु वृतं साधुवृतं ऐसी देवताने वाणी करी और गर्जारवकरतीभई वाही देवी वहां रत्नवरसाया अर्थात दीक्षालेनेके समय जिसदेवीने मनाकियाथा उसीदेवीने यहां रत्नोंका वरसात किया तव श्रीमती गाजनेसे डरी भई उसमुनि-के पगोंमें पड़ी॥ वह साधु क्षणमात्ररहके विचारताभया यहां रहते मेरेको अनुकूल उपसर्गभया इसकारणसे यहां नहीं रहना ऐसा विचारकर मुनि अन्यत्र गया तव अस्वामिक धनका मालिक राजा होवे है ऐसा निश्चयक-

रके रत्नलेनेको राजा वहां आये राजपुरुषोंने उस द्रव्यके ठिकाने बहुत सर्प देखे देवता बोली यह द्रव्य इस कन्याका वर स्वीकारकरनेमें मैंने दियाहै ऐसा सुनके राजा उदासहोके अपने ठिकाने गये ॥ उसके अनन्तर वह सब धनश्रीमतीकन्याका पिता देवदत्त सेठने लिया बाद कितने कालसे श्रीमतीके पाणिग्रहणके वास्ते बहुत वर आये वह स्वरूप पिताने पुत्रीसे कहा ॥ तब श्रीमती बोली हे पिताजी जो महर्षि मैंने वराथा वोही मेरा भर्तारहै उसके वरनेमें देवताने जो द्रव्य दिया वह द्रव्य लेतेहुये आपने भी वह मानाही है इसलिये उसमुनि केवास्ते मेरी कल्पनाकरके औरको देनी योग्य नहींहै ॥ कहा भी है—

सकृज्जल्पंति राजानः, सकृज्जल्पंति साधवः ॥
सकृत्कन्या प्रदीयंते, त्रीण्येतानि सकृत्सकृत् ॥ १ ॥

अर्थः—राजा लोग एकही जबान बोलतेहैं साधु भी एकही जवान बोलतेहैं । कन्या भी एकहीवक्त दीजातीहै ये तीन एकही वक्त होतेहैं, यह सुनके सेठ बोले वह मुनि तो भ्रमरके जैसा एक ठिकाने नही रहेहै कैसे मिले और यहा आवेगा या नही आवेगा आयाहुआभी कैसे जानाजावे क्या उसका पहचानहै तव श्रीमतीबोली हेतात मैंने उसदिन गाजनेके भयसे मुनि के चर्णमें लगीभई पहचान देखाहै इसलिये अब ऐसाकरो यहां जो जो मुनिआवे उनका निरंतर मैं दर्शनकरूं तब सेठबोले इसनगरमें जो कोई साधु आवे उन्होंकोतें अपने हाथसे

वांधके रक्खूंगा मेरा पिता कैसें जावेगा ऐसे कहके सूतके तंतुओसे अंदर सोताहुवा पिताका पग वांधा मुखसे ऐसा वोला हे मातः धीरी होवो मैंने ऐसा वांधा है कि कभी नहीं जा सकेगा आर्द्रकुमारभी उसबालककावचनसमूह-सुनकर पुत्रके स्नेहसे ऐसा वोला हे पुत्र जितने तंतुओंसे मेरेपग बांधे हैं उतने वर्ष औरभी घरमें रहूंगा वादगिनके वंधन तोड़े वारह वंधन भये वारह वर्षतक घरमें रहे ॥ वाद प्रतिज्ञा पूर्ण भयोके अनन्तर आर्द्रकुमार वैराग्यसे पूर्ण मन जिसका रात्रिके पश्चिम प्रहरमें ऐसा विचारता भया मैंने पूर्वभवमें मनसेहीं व्रतभंगकिया उससे मैं अनार्यपना पायाहूं इसभवमें व्रतलेके छोडदिया अव क्यागति मेरी होगी ॥ अवी भी दीक्षा लेके तपसे आत्माको शुद्धकरूं ऐसा विचारके प्रभातमें श्रीमती और अपने पुत्रको बुलाके उन्होंकी आज्ञालेके साधुका वेष अंगीकार कर घरसे निकला वाद राजग्रहनगर जाता हुआ बीचमें चोरीसे आजीवकाकर्ताहुआ पांचसै अपने सामन्तोको देखा उन्होंने पहचानके भक्तिसे वन्दनाकिया आर्द्रकुमार मुनिने उन्होसे कहा तुमने महापापकाकारण यह वृत्ति क्या अंगीकारकरी उन्होंने कहा हे प्रभो हमको ठगके जव तुम चले आये तवसे लज्जासे राजाको मुख नहीं दिखाया तुम्हारी गवेषणमें लगेहुये पृथ्वीपर परिभ्रमण करते हुये चोरीकी वृत्तिसे निर्वाहकर्तेहैं तव मुनिवोले तुमने अयुक्तवृत्तिअंगीकारकरी कोई पुण्ययोगसे यह मनुष्यभवपाके स्वर्ग अपवर्गका देनेवाला धर्मही सेवना और हिंसा असत्य, चौरी, अब्रह्म, परिग्रहका त्यागकरना हेभद्रो तुम स्वामीके भक्तहो मैं पहलेकेजैसा

तुम्हारा स्वामी हुं, इसलिये मेराही मार्गअंगीकारकरो। तव वह लोगबोले पहले आप हमारे स्वामीहीथे अवतो
गुरुहो जिसकारणसे आपने हमको धर्मवताया अव हमारेपर दीक्षादेकर अनुग्रहकरो तव मुनिनेः दीक्षादिया
उन्होंके साथ श्रीमहावीरस्वामीकों वंदनाकरनेको राजग्रह नगरके सामने चले मार्गमें जाते हुवे गोशाला सामने
मिला विवादकरने लगा भूचर खेचर हजारों इकट्ठे हुये, कौतुकदेखनेको, वाद गोशाला बोला तुह्मारा तप वगैर-
हका कष्ट व्यर्थही है जिसकारणसे शुभाशुभ फलका कारण नियतिही है तव मुनिः बोले पौरुषःभीकारणमानो
जो सर्वत्र नियतिही कारण माने तो वांछितसिद्धिकेलिये सर्वक्रियावृथा होवे ॥ वहीदिखातेहैं हेनियतिवादिन्
सर्वदा अपने ठिकानेही क्यों नहि रहता है भोजनादि अवसरमें भोजनादिकके वास्ते कैसे उद्यम करताहै ऐसे स्वार्थसिद्धिः
के अर्थः नियति जैसा पौरुषः भी ठीक है अर्थः सिद्धिःमें नियतिसें भी पौरुष अधिक होताहै ॥ जैसे आकाशसे पानी
वरसताहै परन्तु जमीन खोदनेसेभी निकलताहै इसकारणसे नियति वलवान है परन्तु नियतिसे पौरुष अत्यन्त वल-
वान है ॥ इसप्रकारसे उसमुनिःने गोशालेको निरुत्तर किया तव जय जय शब्दकरते हुये विद्याधर वगैरहःने उसमहा-
मुनिःकी प्रशंसा करी वाद आर्द्रकुमारः ऋषिः हस्तितापसाश्रमके समीपमें आये ॥ उस आश्रममें रहेहुये तापस एक
वड़े हाथीको मारकर उसका मांस खातेहुये वहुतदिन व्यतीतकरें उन्होंका यहकहनाहै एकहीहाथीको मारना
ठीकहै जिसकारण एक जीवको मारनेसे वहुतका निर्वाहहोवेहै ॥ मृगः तित्तरः मत्स्यः वगैरहः और धान्यसे वहु-

तसा जीवोंसे वैसा निर्वाहनहीं हुवेहै ॥ इसलिये धान्यादिखाना युक्तनहींहै वहुतपापहोनेसे ॥ तव उन मिथ्याधर्मनिष्ठ तापसोंने मारनेके लिये एक बड़ा हाथीको बांधाहै ॥ जहां सांकलोंसे बंधा हुआ वह हाथी था उसमार्गसे दयाके निधान वह मुनिः गये तव हाथी पांचसै मुनिसहित बहुत लोग नमस्कारकरेहै जिनोंको ऐसे उनमुनिको देखके वह लघुकर्महोनेसे विचारता भया मैं भी इनमुनिःको नमस्काकरूं जो बंधानहीं होउंतो मैं तो बंधाहुआहूं क्याकरूं ॥ ऐसे विचारतेहुए हाथीकी सांकलां उसमहामुनिःके दर्शनमे जल्दीटूटगई ॥ वाद वह हाथी बंधनरहितहुआ उसमहामुनिःको नमस्कार करनेको जल्दी आया ॥ तवलोक मुनिःको मारा मारा ऐसा कहते हुए भाग गये ॥ मुनिःतो वाहीं खड़े रहे ॥ हाथी भी कुंभस्थलको नमाके मुनिःको नमस्कार किया ॥ सूंड़ प्रसारणकरके मुनिःके चर्णांको स्पर्शके परमसुखप्राप्तहुआ बाद वह हाथी उठके भक्तिःसे मुनिःको देखताहुआ व्याकुलतारहित भयाऐसा अटवीमें प्रवेशकरगया तव अतिअद्भुत मुनिःका प्रभावदेखके बहुत क्रोधकरके तापस आर्द्रकुमारःके पासमें आये ॥ तव आर्द्रकुमरमुनिःने उनतापसोंको प्रतिबोधे वाद तापस वहांसे भेजे हुये भी महावीरस्वामीके समवशरणमें जाके दीक्षालिया वाद सेणिकराजा भी हाथीका छूटना और तापसोंका प्रतिबोध सुनके अभयकुमारःसहित आया ॥ महामुनिको भक्तिसे वंदनाकर्ताहुआ, राजाको धर्मलाभरूप आशीर्वाद दिया ॥ वाद शुद्ध भूतलपर बैठाहुआ मुनिको राजाने पूछा हे भगवन् हाथीकी सांकलों टूटी इससे

मेरेकों बहुत आश्चर्यहुआ ॥मुनिः बोले हेमहाराज हाथीकी साकला टूटनी मुशकिलनहींहै किंतु कच्चा सूतका
तंतू टूटना मेरेको मुशकिल मालूम होवेहै तब राजाने पूछा हेस्वामिन् यह कैसा तब मुनिःने सब अपना वृत्तांत कहा ॥
बाद आर्द्रकुमारःमुनिः अभयकुमारःसे बोले ॥ हे अभय ? तैं मेरा निष्कारणउपकारीधर्मभाईहुआ ॥ हे
मित्र ? तैंने भेजी तीर्थंकरकी प्रतिमा देखनेसे मैंने जातिस्मरणपाया और जैनधर्ममें अनुरक्तभया ॥ ऐसे उपाय
विना मेरेको जैनधर्मकी प्राप्ति कहांथी अनार्यरूपमहाकीचडमें फसाहुआ तैंने मेरा उद्धार किया तेरे प्रसाद-
सेही मेरे चारित्रकी प्राप्तिः हुई ॥तब श्रेणिकराजा अभयकुमारः वगैरहः सबलोग मुनिःको वंदना करके संतुष्टमान
होके अपने ठिकाने गये ॥ तब मुनिः राजगृहनगरके समीपमें समवसरे श्रीमहावीरस्वामीको नमस्कार करके और
भगवानके चर्णकमलकी सेवाकरके अपना जन्म सफलकरके क्रमसे आयुः सम्पूर्णकरके मोक्षगये ॥ इतने कहनेकर
श्रीजिनदर्शनमहात्मपर आर्द्रकुमारका दृष्टान्त कहा॥और भि पर्यूषणापर्वमें जो कर्तव्य है वह कहतेहैं ॥ तपोविधानादि
यथाशक्ति तपमें यत्न करना ॥ उपवास, बेला, तेला, वगैरहः तपकरना ॥ तपकर्तेको जो कोईस्नेहके वससे मना-
करे तथापि तपलोपबुद्धिः नहींधारणी श्रीभरतचक्रवर्तीका पुत्रः सूर्ययशाराजाके जैसा, उसका कथानकः यहहै ॥
अयोध्यानगरीमें सूर्ययशानामका राजाथा वह तीन खंडका स्वामी, नीतिवान अखंडआज्ञा जिसकी दुष्टवैरियोंको अपने
वशकिया जिसने ऐसा इन्द्रकादिया मुकुटमस्तकपर धारण किया उस मुकुटकेही प्रभावसे उसराजाकी देवसेवा करतेथे ॥

उस राजाके राधावेधकेपणसे प्रासभई कनकविद्याधरकी पुत्री जैश्रीनामकी पटरानी थी और भी उसराजाको वहुतसी रानियोंथी ॥ सूर्ययशाराजा चारपर्वी अष्टमी, चतुर्दशी विशेषकरके उपवासवगैरहः पच्चखान पौषधादिक तपकरके आरधता भया ॥ जीवितके आदर जैसा पर्वादर इसराजाकेमनमें अत्यन्त वल्लभ है ॥ उससे यहराजा जीवतव्य-सेभी पर्वकी रक्षा जादाकरेहै॥ उसके अनन्तर एकदा प्रस्तावमें सौधर्म इन्द्र सुधर्मासभामें वैठाहुआ ज्ञानसे सूर्ययशा राजाका पर्वाराधनमें निश्चयजानकर चमत्कारः पायाहुआ मस्तक धूनता भया ॥ तव उर्वशीदेवी जगत्को वश-करनेकी शक्तिधारनेवाली अकस्मात् देवेन्द्रःका शिरकम्पदेखकर वोली कि हे स्वामिन् इसवक्तमें आश्चर्यजनक नाटक वगैरहः–कोई कारण नहीं दीखताहै तो कारणविना स्वामीने प्रसन्नहोके मस्तकका धूनना कैसाकिया ॥ अर्थात् किसकारणसे यह शिरःकम्पहुआ ॥ तव देवेन्द्रः वोला इसवक्त मैंने ज्ञानदृष्टिसे भरतक्षेत्रमें श्रीऋषभःदेवस्वा-मीका पौत्र भरतचक्रवर्तीका पुत्रः अयोध्याका स्वामी श्रीसूर्ययशानामका राजा सात्विकोंमें शिरोमणिःदेखा ॥ वह राजा अष्टमी, चतुर्दशीपर्वके तपमे वहुतप्रयत्न करनेवाला है ॥ देवभी नहीं चलासकते ॥ जो सूर्य पूर्वदिशाको छोडकर पश्चिमदिशामें ऊगे और मेरुपर्वत वायु से कांपे अथवा समुद्रः मर्यादाछोडे कल्पवृक्षः निष्फलहोवे तथापि यह राजा कण्ठगतप्राणः होवेतोभी तीर्थंकरकी आज्ञाके जैसा अपनानिश्चयछोडेनहीं वाद उर्वशीदेवी इन्द्रःका वचन सुनके कुछमनमें विचारके उत्तरदिया ॥ हेमहाराज युक्तायुक्तके जाननेवाले आपहो ॥ मनुष्योंमे ऐसा

निश्चय क्या प्रशंसतेहो जो सातधातुओंसे निष्पन्नहुआ शरीर अन्नसे जीनाजिसका वह देवोंकरके अचाल्य ऐसा कौन माने मेरे गानरसके पूरकरके किन्होंका विवेक प्रमुख गुणनहीं नष्टहोवे अपितुहोवेही ॥ वहांजाके सूर्ययशाराजाको मैं जल्दी व्रतसे भ्रष्टकरुंगी ॥ ऐसी प्रतिज्ञाकरके रंभासहित उर्वशीहाथमें वीणाधारती स्वर्गसे पृथ्वीपर उतरती भई ॥ बाद अयोध्यानगरीके नजदीक उद्यानमें श्रीऋषभदेवः स्वामीके मंदिरमें मोहोत्पादक अतिअद्भुत रूपवनाके गाना कर्ती भई ॥ उनके गानेसे मोहितहुआ पक्षी, मृगः, सर्पादिक आके चित्रलिखितके जैसे अथवा पाषाणघटित जैसे निश्चलनेत्ररहतेभये ॥ इधरसे श्रीसूर्ययशाराजा घोड़ाफिराके पीछे आताहुआ मार्गमें उन्होंकी अत्यन्तमधुर-गानेकी धुनी सुनताभया तब घोड़ा, हाथी, प्यादल, पगमात्रभी चलनेको समर्थनहींहुआ ॥ यह स्वरूपदेखके राजा मंत्रीसे आदरसहितबोला अहो मंत्री संसारमें गानजैसा सुखदाई कोईनहीं दीसैहै ॥ जिसकेवशसे यह पशुभी मोहित हुयेहैं ॥ नादसे देव, दानव, राजा, स्त्रीवगैरेह सबप्रायः वसहोवेहै ॥ इसलिये अपनेभी श्रीऋषभदेवःस्वामीको नमस्कारकरनेको उसमंदिरमेंजावें वहां गयेभये यह गानेकास्वादभी पावेंगे ॥ ऐसा विचारके उसगानसे मोहितहुआ राजा मंत्रीसहितः जिनमंदिरमें गया ॥ वहां हाथोंमें वीणाधारती गीतध्वनिकर्ती श्रीकामदेवकी स्त्रीजैसी दिव्य-सौंदर्यवाली ऐसी दोकुमारिका देखके ॥ स्नेहकेचक्षुडाले ऐसे कामबाणोंसे हृदयमें वींधाहुआ राजा विचारताहुआ ॥ इन्होंका यह अद्भुतरूप किसपुण्यवान्के भोगकेवास्ते होगा ॥ तब राजा वारंवार उन्होको देखताहुआ श्रीयुगादीशके

चरणोंमें नमस्कारकरके मंदिरसे निकला वाहिरके प्रदेशमें वैठा उन्होंका कुल वगैरहः जाननेको मंत्रीसे आज्ञादिया मंत्रीभी राजाकी आज्ञासे उन्होंके पासमें जाके अमृतकेजैसीमींठीवानीसे बुलाके इसप्रकारसे बोला हे कन्यके तुम कौनहो कौनतुम्हारा पतिः है यहां किसवास्ते आगमनहुआहै यहसर्ववृतान्तकहो वाद मंत्रीका वचनसुनके उन्होमें एकवोली हम मणिचूडविद्याधरःराजाकी पुत्रीहैं बाल्यअवस्थासेही कलाहीमें आदरवतीहुई क्रमसे यौवनअवस्था प्राप्तभई हमको देखके हमारापिता वरकी चिंता करनेलगा हम अपने शरीरकापतिःको नही प्राप्तहोतीभई ठिकाने ठिकाने तीर्थंकरोंके चैत्योंको नमस्कारकर्ताहुई अपनाजन्मसफ़लकरेहैं ॥ वारंवार मनुष्यभव कहांहै यह अयोध्याभी तीर्थभूमिःहै इससे यहां श्रीभरतचक्रवर्तीका करायाहुआ मंदिरमें श्रीयुगादिदेवको नमस्कारकरनेको हमारा आगमनभया ॥ ऐसे कहति भईको मंत्री कहताहुआ इस सूर्ययशाराजाके साथ तुम्हारा संवंधश्रेष्ठःहै जिसकारणसे यह राजा श्रीऋषभदेवःस्वामीका पौत्रः है ॥ और भरतचक्रवर्तीका पुत्रः है सर्वःकलासंपूर्ण, सौम्य, सद्गुणी, वलवान् है इसलिये निश्चय श्रीऋषभदेवस्वामी तुम्हारे ऊपरसंतुष्टमानहुयेहैं जिसकारणसे सूर्ययशावरकी अकस्मात् प्राप्तिहुई ॥ मंत्रीने ऐसे कहा तव वह कन्या वोली हम स्वाधीनपतिःको छोड़कर अन्यपतिका आश्रय नहीं करें तव अमात्यः राजाकीआज्ञासे उन्होंसे बोला तुम्हारा वचन अन्यथा कर्ताहुआ राजाको मैं मनाकरूंगा ॥ मंत्रीने ऐसा कहनेपर उसीवक्त श्रीयुगादिदेवःके मंदिरके सामने उन्होंका पाणिग्रह-

गोत्सवहुआ ॥ बाद उन्होंकेसाथ प्रीतिरससे सींचाहुआ हृदय जिसका ऐसा सूर्ययशाराजा संसारमें उन्होंकेसाथ भोगहीको सारमानताभया रातदिनउन्होंके साथ नानाप्रकारके भोग भोगवताहुआ और काम भूलगया ऐसा सुखसे कालगमावे बाद एकदा संध्यासमयमें उन स्त्रियोंकेसाथ सूर्ययशा राजागवाक्षमें गया तब अहोलोको कल्हअष्टमी पर्व होनेवालाहै इससे उसके आराधनेमें आदरसहितः होना ॥ ऐसा पटह उद्घोषणः उन कपटस्त्रियोंने सुनके अवसर जानके रंभा नहींजानतीहोवे वैसी राजासे आदरसहित पटह वाजनेका कारण पूछा तब राजा बोले हे रंभे सुन हमारे पिताका कहाहुआ चतुर्दशी, अष्टमी, पर्वहै ॥ और अमावास्या, पौर्णमासी दोअट्ठाइ, तीन चौमासा, और पर्यूषणा वार्षिक पर्वहै ॥ यह औरभी ज्ञानआराधनकेलिये पंचमीवगैरहः पर्वकहेहैं इन पर्वदिनोंमें कियाहुआ धर्म स्वर्गःमोक्षसुखकादेनेवालाहोवेहै ॥ इसलिये च्यारपर्वोंमें सबघरकाव्यापार छोड़कर धर्मकार्य करना और स्नान, स्त्रीसंग, लड़ाई द्यूतक्रीड़ा, दूसरेका हास्य करना, मात्सर्य, क्रोधादिःकषाय प्रमादादिकुछभी नहींकरना प्यारोंपरभी ममता नहींकरना ॥ परमेष्ठीनमस्कारस्मरणादिः शुभध्यानवान् होना ॥ सामायिक, आवश्यक पौषध, वेला, तेला वगैरहः तप करना तीर्थंकरकी पुजा करना इसप्रकारसे यह पर्वः आराधताहुआ प्राणी पुण्य उपार्जन करे ॥ बाद क्रमसे कर्मक्षयकरके मोक्षजावे ॥ इसकारणसे हेस्त्री सप्तमीऔरत्रयोदशीको लोगोंके जाननेकेलिये यह पटोद्घोषणमेरी आज्ञासे होताहै ॥ बाद उर्वशी यह राजाकावचनसुनके राजाके निश्चयसे

चमत्कारः पाईभई मायावचनप्रपंचकरके बोली हेनाथ यह मनुष्यःभव यह रूप और यह राज्य सब तपः क्लेशादिकःसे कैसे विडंबितकरोहो ॥ इच्छा माफक सुखभोगवते रहो। वारंवार मनुष्यःभव कहां मिलताहै ॥ राज्य-प्रधानभोग कहांहै ॥ उसके अनन्तर कानों में तपाया हुआ कथीरके तुल्य उसका वचन सुनके राजा बोला अरे अरे धर्मकी निंदा करनेसे मलीन स्वभाववाली अधमा यह तेरी वाणी थोडी भी विद्याधरके कुलाचार योग्यनहीं है तेरी सब चातुरीको धिक्कार होवो ॥ तेरा रूप और तेरी वय उसको भी धिक्कारहोवो जिसकरके तैं जिनपूजादिशो-भनधर्मकृत्यकी निंदाकरेहै और मनुष्यत्व, सद्रूप निरोगता, राज्यादिकतपसे मिलेहै ॥ वह तप कौन कृतज्ञनहीं करे जोनहीं आराधे वह कृतघ्नही होवे ॥ अरे धर्म आराधनसे शरीरकी विडंबना नहींहोवे ॥ किंतु धर्मविना केवल विषयोंकरके विडंबनाही है इस कारणसे यथेच्छ धर्म करना वारंवार मनुष्यभव कहांहै व्रतकोधारनेवाले मृगसिंहादि पशुभी अष्टमी औरपाक्षिकके दिन अहार नहीं लेवेहै तो मैं कैसेलेऊं उन्होंके जानपनेको धिक्कार होवो जो सर्वधर्मका कारणपर्वाराधननहींकर्तेहैं ॥ श्रीऋषभदेवःस्वामीने कहा यह उत्तमपर्वहै ॥ वह मैं कंठगत प्राण होऊं तथापि तपविना पर्व वृथा नही करूं हे स्त्रि मेराराज्य जावो प्राण नष्टहोजावो परंतु पर्वतपसे मैं भ्रष्टहोऊं नहीं ॥ ऐसा क्रोधातुर राजाका वचन सुनकर उर्वशी मोह माया कर्तीभई और बोली हे स्वामिन् आपके कायक्लेश मत होवो। मैंने तो प्रेमरससे यह वचन कहा इसलिये क्रोधका अवसरनहींहै पहले

तोहम पिताके वचनसे विमुखभई स्वच्छन्दचारी राजाको नहीं वरा इसवक्तमें पूर्वकर्मके परिपाकसे तुमको भर्तारः
किया है ॥ इससे हमारे संसारका सुख और ब्रह्मचर्यः सब अकस्मातगया ॥ जो स्वाधीन पुरुष स्त्रीका योगहोवे
तब संसारिकसुख होय है नहींतो रातदिनकायोगजैसा विडंवनाही होयहै ॥ हे स्वामिन् पहले श्रीऋषभदेवः
स्वामीके आगे तुमने तो मेरा वचनकरना अंगीकारही कियाथा मैं कोई वक्त तुह्मारीपरीक्षाकेअर्थ तुमारेपास
कुछ मागती परंतु आपतो हाहा इति खेदे थोडे काय के वास्ते क्रोध वश होगये ॥ हे नाथ मै शील और सुखसे
( दोनोंसे ) भ्रष्टभई इसलिये मेरेको अग्निःकी चितामें ही प्रवेशकरनाकल्याणकारीहै ॥ ऐसा उर्वशीकावचनसु-
नके उन्होंमें मग्नमन जिसका ऐसा राजा अपने वचनोंको याद कर्ताहुआ बोला ॥ हेप्रिये ! श्रीऋषभदेवः
स्वामीने जो कहा और भरतचक्रवर्तीपिताने जो किया उसपर्वका नाश उन्होंका पुत्र होके मैं कैसा करूं हे हरिणा
क्षि ? । मेरी सब पृथ्वी, भंडार और हाथी, घोड़ा वगेरेहः सब तैं ग्रहणकर ॥ परंतु जिससे सुखहोवे है ऐसा धर्म-
का नहींकरना वह अकृत्य मेरे पास मत कराव अर्थात् धर्म नहीं छोडूंगा ॥ बाद उर्वशी भी थोडी हसके कोमल
वाणी मे बोली ॥ हे राजन् ? आप जैसें का सत्य वचनही सदाचार है जिसकारणेसे जिसपापीने अपने अंगीकार
किये हुवेका विघातकिया वह अपवित्र कहाजावे ॥ उसके भार से पृथ्वीभी तकलीफपावेहै ॥ हे नाथ ? जो
तुमसे इतनाही कार्य नहीं सिद्धः होवे तो राज्यादिकः देना कैसे सिद्धहोगा ॥ तुह्मारे वास्ते मैंने पिता विद्याधर

राजाका ऐश्वर्य छोड़दिया इससे राज्यादिकःका क्या करूं अव हे स्वामिन् जो पर्वभंग नहीं करो हो ॥ तो मेरे आगे श्रीयुगादिदेवका मंदिरगिरवाओ ऐसा उर्वशीका वचन सुनतेही राजा वज्राहतके जैसा मूर्छाप्राप्तहोके चैतन्य नष्ट हो गयाहो ऐसा पृथ्वीपर गिरा उसीवक्त मंत्रीके आज्ञासे आकुलऐसे परिवारके लोगोने शीतलजलादि छांट-नेसे हवावगैरहः करनेसे राजाको सावचेतकिया वाद सूर्ययशाराजा अपने सामने वैठी भई उर्वशीको देखके कुपित हो के वोला हे अधमे यह तेरा आचार वचन करके मेरे सामने अपना अधमकुलपना वतावेहै जिसकार-णसे आहारके जैसा उद्गार होवे है तैं विद्याधरकी पुत्री नही है किंतु चांडाल की पुत्री मालूम होवे है ॥ मैंने-मणिके भ्रमसे काचका टुकडा ग्रहणकिया ॥ जो देव तीनलोककास्वामी तीनलोककरकें वंदित ऐसे परमे-श्वरका मंदिर कोई गिरासके है ऐसा कभी होसकेहै ॥ किंतुकभी नहीं होवे ॥ इससे हे स्त्री मैं अपने वचनोसे वंधाहु-आहूं अनृणीहोना चाहतां हूं ॥ इसलिये धर्मका लोपविना और मांग" पर्व लोप, चैत्यका विनाश, मैं सर्वथा नहीं करूं ॥ ऐसा राजाका वचन सुनके उर्वशी भी थोडी हसके और राजासे वोली ॥ हे नाथ और मांग और मांग ऐसा आपका वचन दूर जाओ ॥ जो यह तुम नहीं करो हो तव अपने पुत्रकामस्तककाटके जल्दी मेरेको देओ ॥ वाद राजा विचारके कहते भये हे सुलोचने मेरा पुत्र मेरेसे उत्पन्नभयाहै॥इसलिये मेरामस्तक तेरे हाथमें है ॥ पुत्रका मस्तक देना क्यावड़ीवातहै मैं अपनामस्तकदेऊं ॥ ऐसा कहके राजा हाथमे खड्ग लेके

यह व्रत करूं मुनिः बोले रोहिणीनक्षत्रके दिन वासपूज्यतीर्थंकरकी पूजा करके सातवर्ष सातमहीनातक उपवास करना इसप्रकारसे शुभ ध्यान युक्त तपके प्रभावसे तेरे शुभ होगा। वाद तप पूर्ण होनेसे उद्यापनकरना जिससे तेरा दुःख जावेगा सुगन्धराजके जैसा यह सुनके दुर्गन्धा मुनिःसे पूछती भई हे भगवन् सुगन्ध राजका वृतान्त कृपाकरके कहो तब मुनिः बोले सिंहपुरनगरमें सिंहसेन राजा उसके कनकप्रभा नामकी रानी उन्होके दुर्गन्ध नामका पुत्र था वह क्रमसे यौवन पाया परन्तु किसीके मनमें रुचे नहीं एकदा श्रीःपद्मप्रभतीर्थंकर वहां पधारे तीर्थंकरको वंदना करके कुमरने अपना दुर्गन्धका कारण पूछा तब श्रीसर्वज्ञ बोले नागौरनगरसे बारह कोस दूर एक नीलनामका पर्वत है। उसपर एक शिला हैं शिलापर एक मुनिः मासक्षमणादि तप करेहै तपके प्रभावसे यहां कोई मृगवगैरहःको नहीं मार सकेहै वहां लुब्धक मुनिःपर ईर्षा करेहैं एकदा मुनिः ग्राममें पारनेके वास्ते गया उससमय लुब्धकने शिलाके नीचे अग्निः जलाके शिलाकों अत्यन्त उष्ण करी मुनिः पारनाकरके शिला ऊपर आकर रहा बहुत तापसे शुद्ध ध्यानसे वह ऋषिः केवलज्ञान पाके मोक्षगया॥ वह लुब्धक ऋषिःघातसे कोढ़ीभया। कहा है

ऋषिहत्याकरो जीवो, दुःखं भुञ्जति भूतले। संसारसागरे घोरे, पीड्यते च पुनः पुनः ॥ १ ॥

अर्थः—ऋषिःहत्या करनेवाला जीव पृथ्वीपर दुःख भोगवता है घोरसंसारसमुद्रमें वारंवार पीडितहोताहै

साधूनां दर्शनं पुण्यं, तीर्थभूता हि साधवः । तीर्थं फलति कालेन, सद्यः साधुसमागमः ॥ १ ॥

अर्थः—साधुओंके दर्शनसे पुण्य होवे है साधुः तीर्थभूत है तीर्थ जो है सो कालसे फले है और साधुसमागम सद्यः फले है ॥ १ ॥ यह निष्पृहि मुनि है इनको दान देनेसे वड़ा फल होवेहै ऐसा विचारके राजा अपनीं स्त्रीसे वोला हे वरानने इस मुनिःको नमस्कारकरके दान देओ ऐसा राजाका वचन सुनके क्रीड़ामें अंतराय मानके ऊपर हर्ष धारती भई अन्तःकरण दुष्ट जिसका ऐसी रानीने कड़वीतूंवीका साग मुनिःको दिया मुनिने पारना किया उसके खानेसे मुनिः मरण पाया शुभ ध्यानसे मुनिः देवलोकमें देवहुआ ॥ यह वात सुनके राजाने रानीको अपने देशसे वाहिर निकाली रानी सातवें दिन कोढ़नीभई वहुत कालतक लोगोंकरके निंद्यमान मरके छट्ठी नरक गई । वहांसे निकलकर रानीका जीव तिर्यंञ्चयोनिःमें उत्पन्न हुवा। वहुत दुःख भोगवके सातमी नरकगया ऐसे सव नरकमें क्रमसे उत्पन्न भई वाद । सर्पणी, ऊटनी, स्यालनी, कुक्करी, सूकरी, गृहकोकिला, जलौका, ऊंदरी, कन्वी, कुत्ती, विलाडी, रासभी । गौः भई इन भवोंमें प्रायः अग्निः शस्त्रघातादिकसे मरण हुआ । गायके भवमें मरनेकी वक्त गुरुके मुखसे नवकार सुनके अनुमोदना करतीभई मरण पाया इससे मनुष्यनी भई । दुर्गन्धा दुर्भगा तेरी पुत्रीभई ॥ वाद दुर्गन्धा अपना पूर्वभव देखके हाथ जोड़के गुरूसे पूछेहे स्वामिन् मैं इस दुःखसे कैसे छूटूंगी सोआप कृपाकरके कहो तव मुनिः वोले तैं दुःखको दूरकरनेवाला ऐसा रोहिणीका व्रतकर वह वोली हे भगवन् किस विधिःसे

क्रीड़ा करती भईको गुरूने देखा और गुरू वोले हे पुत्रियो तुम धर्म करो तुम्हारा आयुः एकदिनका है तब कन्याए वोलीं हे भगवन् एक दिनमें क्या धर्म होवे गुरू वोले आज शुक्लपंचमी है उपवास करो अपने घर जाके देवपूजा करके ज्ञानको आराधन करो शुभअध्यवसायमें रहो उन्होंने घर जाके वैसाही किया बाद उस दिनकी रात्रिमें वीजलीपड़ी चारोकन्यामरके पहले देवलोकमें देवभई वहांसे च्यवके तुम्हारे यह चार पुत्रियां भईहैं। बाद यह सब वात सुनके राजाको जातिःस्मरण ज्ञान भया परिवारसहित राजा रूप्यकुंभ स्वर्णकुंभ गुरूको नमस्कार करके और विनतीकरी हे प्रभो रोहिणीतपका विधिः कहो तव गुरू वोले सोमवार रोहिणीनक्षत्र जमजाय तव विधिःसे तप ग्रहण करना रोहिणी नक्षत्रके दिन उपवास करना दो वक्त प्रतिक्रमण तीनटंक देववंदन श्रीवासपूज्यस्वामिने नमः इस पदका दो हजार जपकरना वारह या सत्ताइस लोगसका काउसग्ग प्रदक्षिणा खमासमनवगैरहःविधिः करना त्रिकालदेव पूजा करना प्रभुःके आगे अष्टमंगलीक और अशोक वृक्ष चढाना तप पूर्ण होनेसे उज्मना करना ज्ञान दर्शनचारित्रके उपगरन सत्ताईस सत्ताईस कराके चढ़ाना ॥ सामीवत्सलकरना संघपूजा करनी जिनशासनकी उन्नतिः करनी ऐसाविधिः गुरुमुखसे सुन राजा रानी वगैरहःने रोहिणीका तप अंगीकार किया विधिःसे रोहिणी तपकरके तप सम्पूर्णहोनेसे बहुतविस्तारसे उज्मना किया बादमें

श्रीवासपूज्यस्वामीके पास राजा रानी आठपुत्र चार पुत्रीय पाके मोक्ष गए ॥ कहा है

रोहिणीतप पञ्चमीतप, गुरुआ ए तप जाणी ।
दुःखित होयकरी सुखी होवे, बोले केवलनाणी ॥ १ ॥

इति रोहिणी अशोकराजा कथा सम्पूर्णा ॥

इति पर्वकथा संपूर्णा ॥